इस मन्त्र से चन्दन चढ़ावे ।

गन्धद्वारांदुराधर्षां नित्यपुष्टां करीषिणीम् ।
ईश्वरीं सर्वभूतानां तामिहोपव्हये श्रियम् ॥

इस मन्त्र से अक्षत चढ़ावे ।

अक्षताश्च सुरश्रेष्ठ कुङ्कुमाक्ताः सुशोभिताः ।
मया निवेदिता भक्त्या गृहाण परमेश्वर ॥

इस मन्त्र से पुष्प चढ़ावे ।

माल्यादीनसुगन्धीनि माल्यादीनिवैप्रभी ।
मयाहृतानि पुष्पाणि पूजार्थं प्रतिगृह्यताम् ॥

इस मन्त्र से धूप दे ।

वनस्पतिरसो धूपो गन्धाढ्यो गन्ध उत्तमः ।
आघ्रेयः सर्व देवानां धूपोयं प्रतिगृह्यताम् ॥

दीप दिखाने का मन्त्र ।

साज्यं त्रिवर्तिसंयुक्तं वन्हिना योजितं मया ।
दीपं गृहाण देवेश त्रैलोक्य तिमिरा पहम् ॥

नैवेद्य का मन्त्र ।

नैवेद्यं गृह्यतां देव भक्तिर्मेह्यचलांकुरू ।
ईप्सितं में वरं देहि परत्र च परां गतिम् ॥

वस्त्र का मन्त्र — युवासुवासाः परिवीत आगात्स उ श्रेयान् भवति जायमानः । तं धीराः संकवय उन्नयन्ति स्वाध्यायी मनसा देवयन्तः ॥

ताम्बूल और पूगीफल का मन्त्र ।

पुगीफलं महादिव्यं नागवल्लीदलैर्युतम् ।
खदिरेण समायुक्तं ताम्बूलं प्रतिगृह्यताम् ॥

दक्षिणा का मन्त्र ।

हिरण्यगर्भगर्भस्थं हेमवीजं विभावसोः ।
अनन्तपुण्यफलदमतः शान्तिं प्रयच्छ मे ॥

सव्य होकर विश्वे देवा के भोजन पात्र पर इन मन्त्रों के द्वारा जलादि छोड़े।

इस मन्त्र से जल—**शिवाआपः सन्तु।**

इस मन्त्र से पुष्प—**सौमनस्यमस्त्विति पुष्पम्।**

इस मन्त्र से चावल—**अक्षतंचारिष्टंचास्त्विति।**

तदन्तर अपसव्य होकर पितरों के भोजन पात्र पर उपरोक्त मन्त्रों के द्वारा जल छोड़े।

तदन्तर (इसके बाद)—**अद्यामुकगोत्राणां पित्रपितामह प्रपितामहानाम मुकासुक शर्माणां ( बर्मन, गुप्त, दास ) तथा द्वितीय गोत्राणां मातामह प्रमातामह वृद्ध प्रमातामहानाम मुकामुक शर्माणां वसुरूद्रादित्य स्वरूपाणां तीर्थश्राद्धे दत्तैतदन्त पानादिकमक्षय्यमस्तु।**

तब सव्य होकर दक्षिण दिशा में देखता हुआ पूर्वात्र हाथ से पिण्ड पर जलधारा दे। मंत्र **अघोराः पितरः सन्तु।**

फिर पूर्व की ओर हाथ जोड़े।

मंत्र—**गोत्र नो वर्धतां दातारोनोऽभिवर्धन्ताम् वेदाः सन्ततिरेवच श्रद्धाचनोमाव्य गमत्। बहुदेयं चनोऽस्तु। अन्नंचनो बहुभवेदतथीश्च-लमूमहि: यचितार श्चनः सन्तु माच याचिष्म कश्चन एताः सत्याअशिषः सन्तु।**

पुनः अपसव्य होकर पिण्डा पर पवित्र कुशा चढ़ा कर दुग्ध धारा दे।

मंत्र—**ऊर्जं वहन्तिरमृतङ्‌ घृतम्पयः कीलालम् परिस्त्रुतम् स्वधास्थ तर्पयत में पितृन्।**

अपने आसन पर से झुक कर पिण्डा सूंघ ले तदन्तर दक्षिणा संकल्प सव्य होकर विश्वेदेवा का करे। तथा अपसव्य होकर पितरों का दक्षिणा संकल्प करे।

**मम समस्त पितृणामक्षय स्वर्गलोक फल प्राप्त्यर्थं कृतैततीर्थ श्राद्ध प्रतिष्ठार्थं अमुकगोत्राय अमुकशर्मणे ब्राह्मणाय हिरण्यमग्निदैवतं यथाशक्ति दक्षिणादातु महमुत्सृजेत ( इसके बाद अन्न संकल्प करे तदन्तर पितरों को चौरासी से मुक्त करने के लिये चौरासी दान करे।**

संकल्प चौरासी दान का—मम समस्तपितृणां चतुरशीति लक्ष योनिषु गमनागमन निवृत्यर्थं तथा चाक्षय स्वर्गलोकफल प्राप्त्यर्थं चतुरशीतिदान निष्क्रयिणीं यथाशक्ति दक्षिणाममुक नाम गोत्राय शर्मणे दातुमहमुत्सृजे। पितरों का विसर्जन करे। ( लोटा बजाकर )

मंत्र—वाजेवाजे वतवाजिनो नोधनेषु विप्रा अमृतऽऋतज्ञाः अस्य मध्व पिबतमादयध्वम् तृप्ता यात पथिमिर्देवयानै ॥

पुनः सव्य होकर तीन बार गायत्री का जप करे तथा गोदान करे। पुनः अपसव्य होकर हाथ से दिया बुझावे। हाथ धोकर तथा सव्य होकर पूर्व की ओर हाथ जोड़े।

मंत्र—प्रमादात्कुर्वतां कर्म पच्वेताध्वरेषुयत्त। स्मरणादेव तद्विष्णों सम्पूर्णंस्यादितिश्रुतिः। श्राद्ध की परिपूर्णता के लिये विष्णु का स्मरण करे शान्ताकारम् मंत्र के द्वारा तदंतर ब्राह्मण से तीन बार श्राद्ध की परिपूर्णता पूछे। ब्राह्मण कहे। परिपूर्णं मस्तु। पश्चात तीर्थ गुरू को सुफल दक्षिणा देवे।

तीर्थ में श्राद्ध में क्या होना चाहिए और क्या नहीं।

१—आवाहनं विसर्गश्च द्विजांगुष्टनिवेशनं।
अर्घ्यं विकिरदानं च दिग्वंधोऽग्नि कृतस्तथा॥
२—पृप्तिप्रश्नश्च दिग्दोषः परिचिष्टान्नरक्षसां।
एतैर्विरहितं कार्यं तीर्थश्राद्धं मुमीश्वराः॥
आसनं पिण्ड दानं च पुनः प्रत्यवनेजनम्।
दक्षिण चन्नसंकल्पः सर्वतीर्थे स्वयं विधिः॥

---

१—केवल आसन पिण्डदान प्रत्यवनेजन दक्षिणा अन्न संकल्प सब तीर्थों में श्राद्ध की यही विधि बताई गई है।

२—तीर्थ श्राद्ध में आवाहन विसर्जन अंगूठा से अन्न छूना अर्घ्य विकरा का पिण्डा देना दिशाओं को बाँधना अग्नि घुमाना तृप्ति प्रश्न करना दिशा का भ्रम और परोसे हुये अन्न की रक्षा नहीं होता।

तीर्थ श्राद्ध में आवाहन विसर्जन ( अँगूठा से अन्न छूना ) अर्घ्य विकिर दान, ( दशाओं को बाँधना ) अग्नि घुमाना तृप्ति प्रश्न दिशा का और परोसे हुये अन्न की रक्षा नहीं होता। केवल आसन पिण्डदान व प्रत्यवनेजन दक्षिण अन्नसंकल्प ही सब तीर्थ की विधि है।

॥ इति तीर्थश्राद्ध विधिः ॥

## स्वस्ति वाचन

मंत्र—ॐ स्वस्तिनऽइन्द्रो वृद्धस्रवाः स्वस्तिनः पूषाव्विश्ववेदाः। स्वस्ति न स्तार्क्ष्योऽ अरिष्टनेमिः स्वस्तिनो वृहस्पतिर्दधातु॥ पृषदश्वामरुतः पृश्निमातरः शुभंयामानोव्विदथेषेजग्मयः। अग्नि जिह्वा मनवः सूरचक्षसो व्विश्वेनो देवाऽअवसागमन्निह॥ भद्रं कर्णेभिः शृणु याम देवा भद्रन्पश्येमाक्षभिर्यजत्राः। स्थिरैरङ्गै स्तुष्टुवा गूं शस्त-नूभि र्व्यशेमहि देवहितं यदायुः॥ शतमिन्नु शरदोऽ अन्तिदेवा यत्रा नश्चक्रा जरसन्तनूनाम। पुत्रसोयत्र पितरो भवन्तिमानो मध्यारी रिषातायु-र्गन्तोः॥ अदितिर्द्यौरदिति रन्तरिक्ष मदितिर्म्माता सपिता सपुत्रः। विश्वेदेवाऽ अदितिः पञ्चजनाऽ अदिति र्ज्जातमदिति र्ज्जनित्वम॥ द्यौः शान्तिरन्तरिक्ष गूं शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरोषधयः शान्तिः व्वनस्पतयः शान्ति र्व्विश्वेदेवाः शान्ति र्ब्रह्मशान्तिः सर्वं गूं शान्तिः शान्तिरेवशान्ति सामा शान्तिरेधि॥ यतोयतः समीहसे ततोनोऽअभय-ङ्कुर। शन्नः कुरु प्रजाभ्यो भयन्नः पशुभ्यः॥

॥ इति ॥

# अथ गणपति पूजन प्रारम्भः

पवित्र आचम्य प्रणायाम संकल्प ध्यान तदनन्तर षोऽशोपचार पूजन पुरुष सूक्त मन्त्र के द्वारा।

(संकल्प)—देश कालौसङ्कीर्त्य.......ममसकल पापक्षय पूर्वक गणपति देवता प्रसन्नार्थमहं करिष्ये।

(ध्यानम)—श्वेताङ्ग श्वेतवस्त्रं सितकुसुमगणैः पूजितं श्वेतगन्धैः क्षीराब्धौ रत्नदीपैः सुर नरतिलकं रत्नसिंहासनस्थम् ॥ दोर्भिः पाशाङ्कुशाब्जाभयवरमनसं चन्द्रमौलि त्रिनेत्र ध्यायेच्छान्त्यर्थमीशं गणपतिममलं श्री समेतं प्रसन्नम् ॥

ॐ नमो गणेभ्यो गणपतिभ्यश्चवो नमो
नमो व्रातेभ्यो व्रातपतिभ्यश्चवो नमो नमो
गृत्सेभ्यो गृत्सपतिभ्यश्चवो नमो नमो
विश्वरूपेभ्यो विश्वरूपेभ्यश्चवो नमोनमः

सेनाभ्यः ॐ सुमुखश्चैकदन्तश्च कपिलोगज कर्णकः लम्बोदरश्च विकटो विघ्ननाशो विनायकः

धूम्र केतुर्गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजाननः,
द्वादशैतानि नामानि यः पठेच्छृणुयादपि ॥
विद्यारम्भे विवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा,
संग्रामे संकटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते ॥
शुक्लाम्बधरं विष्णुं शशिवर्णं चतुर्भुजम्।
प्रसन्नवदनं ध्यायते सर्वविघ्नोपशान्तये ॥
अभीप्सितर्थसिध्यर्थं पूजितोयः सुरासुरैः,
सर्वविघ्न हरस्तस्मै गणाधिपतये नमः ॥

सर्वमङ्गल माङ्गल्यै शिवे सर्वार्थ साधिके। शरण्ये त्र्यम्बिके गौरि नारायणि नमोस्तुते। वक्रतुण्डमहाकाय सूर्यकोटिमसप्रभ। अविघ्न कुरुमे देव सर्व कार्येषु सर्वदा ॥

ॐ गणानान्त्वा गणपति गूं हवामहे प्प्रियाणान्त्वाप्प्रियपतिगूं हवा-

महे निधीनान्त्वा निधिपति गूंहवामहे व्वसोमम–अहम जानिगर्ब्भधमा-स्त्वमजासि गर्ब्भधम् ।।

आवाहन मन्त्र—आवाहयेत्त गणराजदेवं रक्तोत्पलाभासमशेष-बन्धम् । विघ्नान्तकं विघ्नहरं गणेशं भजामि रौद्रं सहितं च सिद्धया ।

आसन मन्त्र—रम्यसुशोभिनं दिव्यं सर्व सौख्यकरं शुभम् ,
आसनं च मयादत्तं गृहाण परमेश्वर ।।

पाद्यम मन्त्र—उष्णोदकं निर्मलं च सर्वसौगन्ध्यसंयुतम् ;
पादप्रक्षालनार्थाय दत्तं ते प्रतिगृह्यताम् ।।

अर्घ्यम मन्त्र—अर्घ्यं गृहाण देवेश गन्धपुष्पाक्षतैः सह,
करुणाःकर मे देव गृहाणार्घ्यं नमोस्तुते ।।

आचमनम्—सर्वतीर्थ समायुक्तं सुगन्धिनिर्मलं जलम् ,
आचम्यतां मयादत्तं गृहीत्वा परमेश्वर ।।

स्नानम्—गंगासरस्वती रेवापयोष्णीनर्मदा जलैः, स्नापितोसि मयादेव तथा शान्ति कुरुष्व में ।।

पंञ्चामृत स्नान—पयोदधितं चैव मधु च शर्करयुतम् ,
पञ्चामृतं मयानीतं स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम् ।।

पुनः शुद्धोदल स्नान :—नमस्ना०

वस्त्रम—सर्तभूषादिके सौम्ये लोकलज्जानिवारणे,
मयोपपादिते तुभ्यं गृह्येतां वाससीत्विमे ।।

गन्धम्—मलयाचलसंभूतं चन्दनागरुसंभवम् ,
चन्दनं देवदेवेश स्नानर्थं प्रतिगृह्यताम्

यज्ञोपवीतम—नवभिस्तन्तुभिर्युक्तं त्रिगुणं देवता मयम् ,
उपवीत चोतरीयं गृहाण परमेश्वर ।।

गन्धम—श्री खण्ड चन्दनं दिव्यं गन्धाढ्यं सुमनोहरम् ,
विलेपनं सुरश्रैष्ठ चन्दनं प्रतिगृह्यताम् ।।

अक्षताः—अक्षताश्च सुरश्रेठा कुङ्कुमाक्ताः सुशोभिताः,
मया निवेदिता भक्त्या गृहाण परमेश्वर ।।

पुष्पाणि—माल्यादीनि सुगन्धीनि मालत्यादीनि वै प्रभो ।
मया नीतानि पुष्पाणि गृहाण परमेश्वर ॥
दुर्वा—विष्ण्वादि सर्व देवानां दूर्बे त्वं प्रीतिदा सदा,
क्षीरसागर संभूते वंशावृद्धिकरी भव ॥
सौभाग्यद्रव्यम्—हरिद्रा कुङ्कुमं चैव सिन्दूरादिसमन्वितम् ।
सौभाग्यद्रव्यसंयुक्तं गृहाण परमेश्वरि ॥
धूपम्—बनस्पतिरसोद्भूतो गन्धाढ्यो गन्ध उत्तमः,
आघ्रेयः सर्वदेवानां धूपोयं प्रतिगृह्यताम् ॥
दीपम्—आज्यं च वर्तिसंयुक्तं वह्निना योजितं मया ।
दीपं गृहाण देवेश त्रैलोक्यतिमिरापहम् ॥
नैवेद्यम्—शर्करावृतसंयुक्तं मधुरं स्वादु चोत्तमम् ।
उपहारसमायुक्तं नैवेद्यं प्रतिगृह्यताम् ॥
ताम्बूल—पूगीफलं महद्दिव्यं नागवल्लोदलैर्युतम् ।
एलाचूर्णादि संयुक्तं ताम्बूल प्रतिगृह्यताम् ॥
फल—इदं फलं मयोदेव स्थापितं पुरुतस्तव ।
तेन मे सफलावाप्तिर्भवेज्जन्मनि जन्मनि ॥
दक्षिणा—हिरण्यगर्भगर्वस्थं हेमवीजं विभावसोः ।
अनन्तपुण्य फलदमतः शान्तिं प्रयच्छ मे ॥
कर्पूरारातिक्यम—कदलीगर्भसंभूतं कर्पूरं च प्रदीपितम् ।
आरार्त्तिक्यमहं कुर्वे पश्य मे वरदो भव ॥
प्रदक्षिणा—यानि कानि च पापानि जन्मान्तर कृतानिवै ।
तानि सर्वाणि नश्यन्तु प्रदक्षिणा पदे पदे ॥
मन्त्र पुष्पाञ्जलिः—नानासुगन्ध पुष्पाणि यथा कालोद्भवानि च ।
पुष्पाञ्जलिं मयादत्तं गृहाण परमेश्वर ॥

नोट—गणपति पूजन वैदिक पुराणिक दोनों मन्त्र के द्वारा लिखे हैं उपरोक्त मन्त्र पुराणिक है तथा नीचे वाले वैदिक मन्त्र पुरुष सूक्त का है ।

पुरुषसूक्त ॥ इति गणपति पूजन समाप्त ॥

## ॥ पुरुष सूत्र मंत्र ॥

आवाहनम्—सहस्रशीर्षा पुरषः सहस्राक्षः सहस्रपात ॥ सभूमि गूं सर्व्वत स्त्रृत्त्वा त्यतिष्ठ दशाङ्गु लम् ॥१॥

आसनम्—पुरुष एवेद गूं सर्व्वं यद्भुतं यच्च भाव्व्यम ॥ उतामृतत्वस्ये शानो यदन्ने नातिरोहति ॥२॥

पाद्यम्—एतावानस्य महिमातो ऽज्यायांश्च पूरुषः ॥ पादोस्य व्विश्वाभूतानि त्रिपाद स्यामृतन्दिवि ॥३॥

अर्घ्यम्—त्रिपादूर्ध्व ऽउदैत्पुरुषः पादोस्येहा भवत्पुनः ॥ ततो व्विष्वङ् व्यक्रामत्साशनान शने ऽअभि ॥४॥

आचमनीयम्—ततोव्विराड जायत व्विराजो ऽअधिपूरुषः ॥ सजातो अत्यरिच्यत पश्चाद्भू मिमथोपुरः ॥५॥

स्नानम्—तस्माद्यज्ञा त्सर्वहुतः सम्भृतम्पृष दाज्यम ॥ पशूं स्तांश्चक्रे वायव्या नारण्या ग्राम्याश्चये ॥६॥

वस्त्रम्—तस्माद्यज्ञात्सर्व्वहुत ऋचः सामानिजज्ञिरे छन्दा ॐ सिजज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत ॥७॥

यज्ञोपवीतम्—तस्मादश्वाऽअजायन्त येकेचो भयादतः ॥ गावोहजज्ञिरे तस्मा त्तस्मा ज्जाता अजाऽवयः ॥८॥

गन्धम्—तंयज्ञम्बर्हिषिप्रौक्षन्पुरुष ञ्जातमग्रतः ॥ तेनदेवाऽअयजन्त साध्याऽऋषयश्चये ॥९॥

पुष्पम्—यत्पुरुषम्व्यदधुः कतिधा व्यकल्पयन् ॥ मुखङ्किमस्यासीत्किम्बाहू किमूरूपादाऽउच्येते ॥१०॥

धूपम्—ब्राह्मणोस्य मुखमासीद्बाहू राजन्यः कृतः ॥ ऊरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्या गूं शूद्रोऽ अजायत ॥११॥

दीपम्—चन्द्रमामनसो जातश्चक्षोः सूर्योऽअजायत ॥ श्रोत्रा द्वायुश्च प्राणश्चमुखादग्निर जायत ॥१२॥

नैवेद्यम्—नाभ्या ऽआसदिन्तरिक्षगूं शीर्ष्णोंद्यौः समवर्तत ॥ पद्भ्याम्भूमिर्द्दिशः श्रोत्रात्तथालोकाँ २ऽअकल्पयन् ॥१३॥

ताम्बूल दक्षिणा सहितम्—यत्पुरुषेण हविषा देवायज्ञ मतन्वत ॥ व्वसन्तो स्यासो दाज्यङ्ग्रीष्मऽइध्मः शरद्धविः ॥१४॥

कर्पूरार्ती ( प्रदक्षिणा )—सप्तास्यासन्परिधय स्त्रिः सप्तसमिधः कृताः देवा यद्यज्ञन्तन्वानाऽअबध्नन्पुरुषम्पशुम् ॥१५॥

मन्त्र पुष्पाञ्जलि ( नमस्कारः )—यज्ञेनयज्ञमयजन्त देवास्तानिधर्माणिप्रथमा न्यासन् ॥ तेहनाकम्महिमानः सचन्तयत्र पूर्व्वे साद्ध्याः सन्तिदेवाः ॥१६॥

## शय्यादानविधि

कल्पवासकृत शय्यादान में उद्यापन विधान के बाद शय्यादान करना चाहिये। तथा पिण्डदान के उपलक्ष्य में शय्यादान पिण्डदान के समय में ही संकल्प करना चाहिये।

शय्यादान करने के पूर्व प्रथम आचम्य, प्राणायाम, गणपति, कलश ( स्थापन ) पूजन तथा प्रतिज्ञा संकल्प व ब्राह्मण पूजन कर वरण करें। ( ब्राह्मण पूजन यथासंम्भवसपत्नीक ब्राह्मण का पूजन करे ) और सुवर्णमयी लक्ष्मीना० कि प्रतिमा का पूजा करे।

कलश पूजन ( स्थापन ) :—कलश को अक्षत के ऊपर रख के ऊपर पूर्णपात्र चावल से भरकर रख दे। हाथ में अक्षत लेकर कलश पर छोड़कर आवाहन करे।

मंत्र आवाहन—तत्वायामि ब्रह्मणा बन्दमानस्तदा शास्ते यजमानो हर्विभिः। अहेडमानो त्वरुणेह बोध्युरुश गूं समानऽआयुः प्रमोषीः ॥

तदन्तर षोडशोपचार पूजन पुरुष सूक्त से करे।

गणेश आवाहन मंत्र—ॐ गणानान्त्वा गणपति गूं हवामहेप्रिया णान्त्वा प्रियपति गूं हवामहे निधीनान्त्वा निधिपति गूं हवामहे व्वसोमम्। आहमजानिगर्भधमात्त्वम जासिगर्भधम ॥

तदन्तर गणेश पूजन करे।

प्रतिज्ञा संकल्प—विष्णो-विष्णो विष्णुः.... ... ...

अद्येत्यादि सकलदुरित क्षयपूर्वक विच्छिन्न सन्तान कलत्रावियोग-द्विपादचतुष्पाद धनधान्य कनक रजत रत्न विविध वसनभाण्ड भक्ष्य भोज्य सुगन्ध सकल कुसुम ताम्बूलैरारोग्य जय सुख कल्याण हर्म्यछत्रा-सन चामर वितान शय्यालङ्कार महाभोग्य रुप सौभाग्यादि निखिलमनो-रथ प्राप्युत्तर सहस्त्र युगावधि स्वर्ग प्राप्तिकामः श्री लक्ष्मीनारायण सुप्रीतये साङ्गशय्यादानमहं करिष्ये।

ब्राह्मण पूजन—एक पात्र में जल लेकर दोनों हाथों से ब्राह्मण का चरण धोवे।

मंत्र—अपाद्धनध्वांत सहस्त्रभानवः समीहितार्थर्पण कामधेनवः। अपार संसार समुद्रमध्ये पुनन्तु मां ब्राह्मणपाद पांसवः ॥ इसके बाद यत्फलम् पुनः गन्धाः पान्तु = गंध, अक्षत, पुष्प, से पूजन कर वरण द्रव्य ( धोती, लोटा, अगौछा, आसन खड़ाऊ आदि ) दे

॥ वरण संकल्प मंत्र ॥

ॐ विष्णो-विष्णो विष्णु... ... ...

अद्येत्यादि अमुकगोतोत्पन्नोऽहं अमुकशर्माहं एभिः वरण द्रव्यैः अमुक गोत्रं अमुक शर्मणं ब्राह्मणं शय्यादान प्रतिग्रहार्थं त्वामहं वृणे ॥ इति वरणम्। वरण ग्रहण कर ब्राह्मण कहे वृतोऽस्मि, इति प्रतिवचनम्।

व्रतेन दीक्षामाप्नोति दीक्षयाप्नोति दक्षिणाम्। दक्षिणा श्राद्धा-माप्नोति श्रद्धया सत्यमाप्यते ॥

शय्या पर रक्खी हुई सुवर्णमयी लक्ष्मीनारायण प्रतिमा का षोडशोपचार पूजन पुरुषसूक्त से करे। ततपश्चात शय्यादान का संकल्प करे। अक्षत जल पुष्प-कुशा लेकर संकल्प करे ॥ मंत्र ॥

ॐ विष्णो विष्णो विष्णुः अद्येत्यादि मुकगोत्रायेमां शय्यां सुलिप्तभूम्यु परिसंस्थितां घृतपूर्ण ताम्रमय कलशसमन्वितां हिरण्मयलक्ष्मीनारायण

प्रतिमा सहितां नूतनां सुघटितां यष्टोदम शूलकगधान गण्डकमसूरिका वितान सहितां विविध यक्षकर्दम विलेपन ताम्बूल धूप दीप कांस्य पात्र सिन्दूर कज्जल भक्ष्य भोज्य लेह्य पेय धर्ै दुग्ध घृत नवनीतेक्षु विकार पक्वान्न तेज: पाक भोजन जल पात्रासन यथाशक्ति सौवर्णरजतालङ्कार-शाक मूल लवण मरिच जीरक धान्याकरासठ मधुव्यञ्जन चामर छत्रोपानत् कर्णिका कर्पासक कौशेय वसन मार्तलोहदान वचणक भाज मधुपकावर्ति गन्धाद्युपचारैः सुपूजितां त्वाष्ट्रदैवतां साङ्गशय्यादानस्य पुराणोक्त सकल सफल प्राप्तिकामो विष्णुलोक फल प्राप्तिकामो वा श्री लक्ष्मीनारायण सुप्रीयते अमुकशर्मणे ब्राह्मणाय श्रीवेणीमाधवरूपिणे तुभ्यमहं संप्रददे । श्रीकृष्णार्पणमस्तु ॥ यह कहकर शय्या का सिरहाना ब्राह्मण के हाथ में दे दे। विप्र उवाच स्वस्ति वचनम् ।

साङ्गता संकल्प मंत्र—अद्येत्यादि कृतैतन शय्यादान प्रतिष्ठा साङ्गता संसिद्धर्थं सुवर्ण दक्षिणां दातुमहमुत्सृजे ।

भूयसी संकल्प मंत्र—कृतैतन्न्यूनतारिक्तदोषपारिपूरणार्थं भूयसी दक्षिणां दातुमहमुत्सृजे ॥

शय्या बिछाने की विधि :— प्रमाण दान संग्रहे :—देवशय्या शिरः प्राच्या मखशय्या तु दक्षिणे । पश्चिमे तीर्थशय्यास्यात् प्रेतशय्यातु उत्तरे । प्रतिष्ठा सागर में पराशर ने लिखा है । प्राकशिरस्का भवेच्छय्या सावोद्यपन कर्मसु । यमामायां विवाहेदु मृतौ चोत्तरतो महा ॥

॥ इतिशय्यादान विधिः ॥

## ॥ गोदानविधिः ॥

आचमन, प्राणयाम, गणपतिपूजन, कलस स्थापन और आचार्य वरण करने के बाद संकल्प करे ॥ प्रतीज्ञा संकल्प :—

( मंत्र ) ॐ विष्णो २ विष्णु:........अद्यामुकगोत्रोहममुकस्माहं मम-समस्त पापक्षयपूर्वक श्रुतिस्मृतिपुराणोक्तफल प्राप्तये गोदानकर्मणि

आचार्य पूजन पूर्वकं वरणञ्च करिष्ये ॥ तत्पश्चात वरण कर गोपूजा करे। पूजा करने का मंत्रः ॥

पूजितासि वशिष्ठेन विश्वामित्रेण धीमता,
कश्यपेनापि देवि त्वं पूजिता ऋषिभिः पुरा ॥

( गों प्रर्थना करें मंत्र )

या देवी सर्वभूतेषु लक्ष्मीरुपेण संस्थिता,
सा देवी धेनरुपेण मम पापं व्यपोहतु ॥
देहस्था या च रुद्राणां शङ्करस्य च या प्रिया,
धेनरुपेण सा देवी मम पापे व्यपोहतु ॥
विष्णोर्वेक्षासिया लक्ष्मीया लक्ष्मीर्धनदस्यच,
लक्ष्मी यी लोकापालानां साधेनुर्वरदास्तु मे ॥
स्वाधात्वं पितृ मुख्यानां स्वाह चैव विभावसोः;
तस्मात्पापहरा धेनुर्मम नित्यं भवत्विति ॥
नमो गोभ्यः श्रीमतीभ्यः सौरभेयीभ्य एव च;
नमोब्रह्मसुताभ्पश्च पवित्राभ्यो नमोनमः ॥
पञ्चगावः समुत्पन्ना मथ्यसानेमतादधौ ॥
तासांमध्ये तु या श्रेष्ठा तस्यै धेन्वे नमोनमः ॥

गाय के अङ्गन्यास करने का मंत्र :—शृङ्गाग्रे सर्वतीर्थेभ्यो नमः, शृङ्गमध्ये ब्रह्मणे नमः, शृङ्गमूले रुद्रायनमः, ललाटे वृषमध्वजायनमः, कर्णयो अश्विनीकुमाराभ्यां नमः चक्षुषोः शशि भास्कराभ्यां नमः, मुखे विष्णवे नमः जिहवःयां सरस्वत्यै नमः नासा पुटयोः षण्मुखाय नमः, उदरे पृथिव्यै नमः, अङ्गयो सागराय नमः रोककूपे ऋषिभ्यो नमः, पृष्टे रुद्रभ्यो नमः दक्षिणपार्श्वे कुबेराय नमः वामपार्श्वे वरुणाय नमः, रोमाग्रेषु रश्मिभ्यो नमः श्रोणीतटे गणेशाय नमः, गंधयोः सुतीर्थेभ्यो नमः, मुखमध्ये गन्धर्वेभ्यो नमः, क्रोड़े पृथिवीभ्यो नमः हुंकारे वेदेभ्यो नमः, स्तनेषु समुद्राय नमः गोमये लक्ष्म्यै नमः गोमूते गङ्गाय नमः, गोमये यमुनायै नमः ॥

इस प्रकार न्यास करके पूजन करे, स्नान, गन्ध, अक्षत, पुष्प-धूप-दीप-नैवेद्य-फल-ताम्बूल वस्त्रालङ्कार आदि से पूजन करने के पश्चात्, तर्पण करे।

( मंत्र तर्पण ) ब्रह्मलोके गता ये च ये च विष्णुपुरं गताः. शिवलोके गता ये च विष्णुलोकगताश्च ये। ते सर्वे तृप्तिमायान्तु गोपुच्छोदक तर्पणैः, असिपत्रवने घोरे कुम्भी पाके च ये गताः। ते सर्वे तृप्तिमायान्तु गोपुच्छोदक तर्पणैः, पशुमेधमृता ये च अमार्गाश्चैव ये गताः॥

ते सर्वे तृप्तिमायान्तु गोपुच्छोदकतर्पणैः,
पितृपक्षाश्च ये केचित्ये केचिन्मातृपक्षगाः॥
ते सर्वे तृप्तिमायान्तु गोपुच्छोदक तर्पणैः,
गुरुश्च सुखेधूनां समुद्रभूता कुलेषु ये ॥
ये प्रेत भावमायन्ता ये चान्ये श्राद्धवर्जिताः,
ते सर्वे तृप्तिमायान्तु गोपुच्छोदक तर्पणैः॥

गो ग्रास देने का मंत्र :—

सौरभेयी कामदुधाः पवित्राः पुण्यराशयः,
प्रतिगृह्णन्तु मे ग्रासं गावस्त्रैलोक्यमातरः।

गऊदान करने का संकल्प :—

विष्णों विष्णों विष्णुः........अद्येत्यादि, एवंगुणविशेषणविशिष्ठायां पुण्यतिथौ अमुकगोत्रोत्पन्नोऽहम मुकशर्माहं ममइह जन्मानि जन्मान्तरे वा सकलपातको पपातक क्षयपूर्वक श्रुतिस्मृति पुराणोक्त फलप्राप्तकामः वेणीमाधव देवता प्रीयते इमां गां स्वर्णश्रृङ्गी रौप्यखुरां ताम्र पृष्ठी कांस्योपदोहनी सवत्सां मुक्तालङ्गुलिनी घंटाग्रीवां विद्रुम मौक्तिकपट वस्त्राच्छन्नां कार्पासवस्त्राच्छन्नां वा रुद्रदैवतां अमुकगोत्रायामुकवेदाध्यायिने-अमुकशर्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यमहं सम्प्रददे॥ ॐकृष्णार्पमस्तु॥ इति संकल्प।

ब्राह्मण स्वस्ति कहकर ले ले।

सांगता संकल्प : मंत्र—कृते तद्गोदान प्रतिष्ठासिद्धयर्थ सुवर्ण दक्षिणां दातुमहमुत्सृजे। इति संकल्प।

पुनः गौ की प्रार्थना करे :—

मंत्र—गावो ममाग्रतः सन्तुगावो मे सन्तु पृन्ठतः
गावो मे हृदये सन्तु गवां मध्ये वसाम्यहम् ॥

पुनः भूयसी दक्षिणा का संकल्प करे। तत्श्चात् द्यौः शान्तिः इस मंत्र से यजमान का अभिषेक करें और तिलक लगावे। द्यौः शान्तिःमन्त्र स्वस्ति वाचन में है।

नोट :—गोदान करने के लिये आवश्यक वस्तु सोने के सींग चाँदी के खुर ताँबे के पीठ, कासें के दोहनी (बटोई) बछवा सहित गाय मोती के झालर होवें तथा गले में घन्टी मूँगा मोती के जणऊ कपड़े से ओढ़ावे। इसके अभाव में सूत का कपड़ा ओढ़ावे।

॥ इति गोंदान विधिः ॥

## ॥ भूमिदान विधिः ॥

प्रथम आचमन प्रणायाम पवित्र धारण गणपति पूजन कलश स्थापन करने के उपरान्त प्रतिज्ञा संकल्प करके ब्राह्मणे पूजा तथा वरण संकल्प करे।

प्रतिज्ञा संकल्प—विष्र्णो विष्र्णो विष्णुः अद्येत्यादि सकल वैकल्पोत्पारत दुःख प्रोद्धतदौस्थ्य दौर्भाग्य रोगशोक दरिद्रपातकोप पातक महापातक भयभंग शांतिपूर्वक विच्छिन्न संतति द्विपद चतुष्पद धनधान्यहर्म्याश्व गजरथ मान्यायुर्बल पुष्टि तुष्टि सौभाग्य कनक रजत रत्नमणि रौप्यवसनोर्णिक कौशेय मृगमदघनसारा श्री खंडस्रग्दाम विलेपन भक्ष्यभोज्य लेह्य पेय खाद्य चोष्यफल तांबूल षड्रसाद्यैहिकामुषिक शुभफल प्राप्त्युत्तर विविध सुरांगना गंधर्व गीत नृत्य वाद्यस्तुति सहर्षितानेकभोग महाभोग संभोगाढ्य स्वर्गलोक प्राप्तिकामः पुरग्राम क्षेत्र गोचर्मादि यथा शक्ति श्री वेणीमाधव प्रीत्यर्थे धरादानमहं करिष्ये ॥ इति ॥

वरण संकोप—अद्य: अमुकशर्माहं ऐभि वरण द्रव्यै अमुक गोत्रम अमुकशर्मणं ब्रह्मणाम भूमिदान प्रतिगृहार्थं त्वामहम वृणे ॥ इति ॥

तत्पश्चात भूमि ( मकान ) के पूजा करे। तथा ध्यान करे।

ध्यान मंत्र—सर्वसस्याश्रयाभूमिर्वराहेण समुद्धृता ॥ अनंतसस्यफलदा अतः शान्तिं प्रयच्छतु ॥

एतानि अर्चनानि तदन्तर संकल्प करें, जल अक्षत पुस्प लेकर।

संकल्प—अद्येत्यादि० अमुक गोत्राय अमुक शर्मणे ब्राह्मणायामुकवेदाध्यायिने इमांगो चर्मादि यथाप्रकल्पितां भूमिं गंधादि पूजितां सितवसनाच्छादितां सर्व सस्यावतीं जलवनसहितां कूपोद्यानसमन्वितां अमुक ग्रामनामोपलक्षितां विष्णुदैवतां ससुवर्णां सकल दोष शोक दौर्भाग्य दौस्थ्य दुःख स्वप्न दुरितोत्पात वैकृत्याद्भुत पातकोपपातक महापातक क्षयस्व पूर्वक एष धरादानस्य पुराणोक्त ऐहिकामुष्मिक निखिल सुखसन्तान गजाश्व रथमहिषी वाजिकादासी दास धन धान्य कनक रजत मणि रत्न शय्या षड्रस गोरस वसन हर्म्यामंद सुविनोद सुगंधस्रक्सौभाग्यायुरारोग्य भोगरूप लावण्यबल पुष्टिफल तांबूलादि प्राप्त्युत्तराद्य स्वर्गलोकाद्यय कामः श्री वेणीमाधव प्रीत्यर्थे तुभ्यमहं संप्रददे, श्री कृष्णार्पणमस्तु ॥ कुश जल अक्षत सहित मिट्टी के ढेर ब्राह्मण के हाथ में दे। ब्राह्मण कहे। ॐ स्वस्ति।

सांगता संकल्प—सांगधरादानप्रतिष्ठार्थं सिद्धर्थं इदं सुवर्णमग्निदैवतं श्रीयज्ञ पुरुषप्रीतये तुभ्य महं संप्रददे।

हाथ जोड़े मंत्र—यथाभूमि प्रददानस्य कलांर्भूनार्हन्तिषोडशीम्
दानानन्यनि मे शान्तिर्भू मिदानाद्भवत्विहि ॥

॥ इति भूमिदानम् ॥

## ॥ गजदान प्रारम्भ ॥

पवित्र आचमन प्राणायाम गज पूजन कलश स्थापन करने के उपरान्त प्रतिज्ञा संकल्प करके ब्राह्मण पूजा तथा वरण संकल्प करे।

प्रतिज्ञा संकल्प मन्त्र—ॐ विष्णुर्-विष्णुर् विष्णु........अद्य अमुकगोत्रः अमुक शर्माहं षटषष्टिवर्ष सहस्त्रवधि कामरपुर भोगोत्तर महाराज्य कामः

कक्षारज्जु स्थिरासन सहितं काञ्चनमालादि कीर्णं चामरगंध पुष्पालं-कृतं गजदान महं करिष्ये ।।

वरण संकल्प मन्त्र—अद्य गजदान प्रतिग्रहार्थं अमुक गोत्रममुक-शर्मणं ब्राह्मणम मुकावेदाध्यायिनमहं वृणे ।। ब्राह्मण कहे वृतोऽस्मि ।।

गजदान संकल्प मन्त्र—ॐ विष्णुर्विष्णुर्विष्णु........अर्द्धोदय महा-पर्वणि गजदान फल प्राप्त्यर्थं इमं हस्तिनं प्रजापतिदैवतं गजशास्त्र-लक्षणोपेतं निर्दोषं अञ्जनावलित मुच्चैस्तराङ्गप्राय गगनचक्रवारि महामेघोपमानं गिरिशिखर शोभित कुम्भस्थलं कार्यानुसारिप्रासाराकुञ्च-नकरं कदलीकुण्डोप मानकरं मेघ मध्यस्थित पयः पानाकाङ्क्षम् दीर्घदन्तद्वयं परसैन्य पराजयप्रदं स्वसैन्य विजयावहं मेघ गम्भीर गर्जितं प्रतिगजघण्टाभयकरं गण्डस्थली वहद्वनवारिप्रवाहं तालखण्ड चतुश्च-रणोपेतं विचित्रग्रीवं वातधूनित बृहद्म्भायन्त्र प्राय शुभ श्रवण योगोपेतं भानु कृशानुप्रतापं प्रायः क्रूरनयनं महामानिनं हस्तिपालां कुशवशाय हेतुस्वरुपं ऐरावत कुलोद्भूतं सर्वाङ्गतैलयुक्तं सिन्दूररञ्जित भालं नील-पीतादि विचित्रनानावर्णैः सुशोभित वस्त्रैर्विभूषितं वारिनिमित्त घण्टा घुंघार शृङ्खलापप्राधुपर्णैः क्रमशोऽग्निना पुच्छपार्श्वसक्राजि भूषितं चामरशोभित गण्डस्थलं संग्रामाङ्गणभूमौ शीतमरीचवर्णं भालसन्नाह संकुलितं कुलिशार्पितं महद्दण्डागमन पर्याास चमारध्वजोपेतं वृष्टिकमत मर्कटप्राय चञ्चली भूतवेग नानामणि खचितपात वारण पृष्ठासनोपेतं विचित्रवर्णं पृष्ठोपरिपदसंछादितं परलोके ऐरावतगजस्कन्धारूपनन्दन-वन विहारिभिर्देवाङ्गनाभिन्याहतान्य सम्भोगसुख प्राप्त्यर्थं चिरकाल इहागत्यवै लक्षराजवंशे नानागजाश्व कोशाद्य संक्षयप्राप्त्यर्थं लक्ष्मीनारायण पद द्वन्द्वप्राप्तिकामो अमुकगोत्राय ब्राह्मणाय तुभ्यमहं सम्प्रददे ।।

( सागता संकल्प ) ॐएतद्गजदानकर्मणः सांगतासिध्यर्थं शतसुवर्ण परिमितां ग्रामादिसंयुक्तां दक्षिणां तुभ्यमहं सम्प्रददे ।

प्रार्थना—त्रैलोक्यनाथ देवेश सर्वभूतकृपानिधे ।
गजदानेन सन्तुष्टस्त्वं प्रयच्छ च वांछितम् ।।

।। इति गजदान ।।

## ॥ शिविका दान प्रारम्भः ॥ (पालकी)

पवित्र होकर आचम्य प्राणायाम, नारायण स्मरण प्रतिज्ञा संकल्प कर ब्राह्मण पूजा करके वरण कर सुवर्ण मयी प्रतिमा का पूजा करने के पश्चात शिविका ( पालकी ) का पूजा करे ।

( पालकी समस्त वस्त्र पात्र भूषणादि अलंकार से युक्त होनी चाहिए )

( प्रतिज्ञा संकल्प मंत्र ) ॐ विष्णो २ विष्णुः अद्येत्यादि देशकालौ-सङ्कीर्त्य निखिल पातकोपपातकक्षय पूर्वक विविध विपुल भोगोयभोगपूर्वक विष्णु सायुज्य मुक्तिकामनया, विष्णु प्रीत्यर्थं शिविकादानमहं करिष्ये ॥ तदनन्तर ब्राह्मण पूजा कर । वारण सङ्कल्प करे ।

( वरण संकल्प मंत्र ) ॐ अद्य अमुकगोत्रम मुकशर्माणं ब्राह्मणम मुकावेदाध्यायिनमहं वृणे ॥ ब्राह्मण कहे वृतोऽस्मि ॥

( संकल्प मंत्र ) ॐ विष्णोः २ विष्णुः......ममेहजन्मनि जन्मान्तरे वा सञ्चितानांनिखिल पातकोपपातकानां क्षयपूर्वकं पितृ मित्रवंधुपत्नीय सकल जनोद्धरण पूर्वकानेक कल्पकोटि विच्छिन्न नानाविधिविपुल भोगो-पभोग सुखप्राप्तिपूर्वकं विष्णु सायुज्य प्राप्तये अमुकगोत्रायामुकशर्मणे ब्राह्मणायाममुकवेदाध्यायिन इमां शिविका प्रददे ॥

( सागता संकल्प मंत्र ) ॐ कृतै तत् शिविकादान प्रतिष्ठा सांगता सिद्धार्थं दक्षिणा द्रव्यं तुभ्यमहं संप्रददे ।

॥ इति शिविका दान ॥

## ॥ श्वेताश्वदान विधिः ॥

पवित्रआचम्य प्रणायाम प्रतिज्ञा संकल्प करके श्वेताश्वदान करे ।

प्रतिज्ञा संकल्प—ॐ अद्यश्वेताश्वदानं जनित फलप्राप्त्यर्थं श्वेतास्यदान महं करिष्ये ॥

दान संकल्प मंत्र – ॐ विष्णुर्विष्णुर्विष्णुः........श्वेताश्वदान जनित फल प्राप्त्यर्थमिमं श्वेताश्वं महानदी जल स्थमापितं सकल लक्षणोपेत पञ्चतटकं षड्विधलक्षणोऽन्नतवक्षस्थल द्वात्रिंशदष्टावर्तवर्जित शोभनावर्त संयुतं चञ्चलीभूतनरनृत्यकारिणं जितवायुवेगं मनोजवं समर समयोचित विजयतुरी चतुर मुच्चैश्रवः समानं गन्धर्वकुलचारिणं वर्णाश्वशालविश्रुतं स्वरूपसुवेशं सुशील युवानमव्वयवच्छिन्नघटिकार्द्ध योजनगामिनं दुष्य-कृत्यदुष्य महाभोगभोग्यं हयाम्बरविराजितं खुरक्षुण्णमहीतलं हयमणि-भूषितं नवोल्ललितमुखमराडनं शुद्धरूप्यशोभितं बज्रमणिस्फुरणे नेत्रे दानोदन्त समानं ताम्रखेरोपेतं क्षौमधरं शुभ्रपद सवृत मयः पट्टिका बद्धपादतलं बद्धकक्षं सुवर्ण तिलकालङ्कृतललाट चमारैः सुशोभित ग्रीवं नानाभूषणैर्भूषितं धान्यपर्वतोपरि स्थापितं हयमेधरमणीयरूपम वलम्बित गतागतं चतुर्दशरत्नान्तः पाति रत्नवरं सूर्यदेवदन्त विन्यस्त मौक्तिकमधरोष्ठ विन्यस्त प्रवालनेत्रे रोपितवज्रवैदूर्यमणि-गन्धपुष्पमाला-भूषितं ब्रह्महत्याखिलपाप निष्वदनमेक विंशत्यधिकशत पितॄणां भूषरण-भूतं हयशरीर रोमसंख्या समानकल्पकलावध्यखंरडमहिमरडलाधिपत्य-प्राप्तिकामोऽहं श्री वेणीमाधव प्रीत्यर्थमिमश्वं समलंकृतं तुभ्यमहं सम्प्रददे ॥

( सांगता संकल्प मंत्र ) ॐ एतच्छ्वेताश्वदानकर्मणः साङ्गतासिध्यर्थं शत सुवर्ण दक्षिणां तुभ्यमहंसम्प्रददे ॥

( हाथ जोड़े )

महर्णवे समुत्पन्न उच्चैश्रवस पुत्रक,
मया त्वं विप्रमुख्याय दत्तोस्यश्व सुखीभव ॥

तदनन्तर भूयसी दक्षिण संकल्प करे।

॥ इति श्वेताश्वदा ॥

## ॥ अथ दसदान विधिः ॥

पवित्र आचम्य प्राणायाम प्रतिज्ञा संकल्प तदनन्तर दान संकल्प करे।

( प्रतिज्ञा संकल्प मंत्र ) ॐ अद्येत्यादि ममसमस्तपापक्षयपूर्वक प्रयागतीर्थ फल प्राप्तये दशदानानि करिष्ये ॥

( दान संकल्प मंत्र ) ॐ विष्णुर्विष्णुः.......मम समस्त पापक्षय पूर्वक अक्षयस्वर्गलोक फलप्राप्तकामः प्रायगतीर्थ फल प्राप्तये गौ भू तिल हिरण्य घृत वस्त्र अन्न गुड़ रजत लवणान दसदाननि अहम करिष्ये ॥

( सांगता मंत्र ) ॐ कृतै तत दाशदान सागता सिद्धार्थ दक्षिणाम यथानाम गोत्राय ब्राह्मणय तुभ्यमहं सम्प्रददे ॥

॥ हाथ जोड़ने का मंत्र गोदान ॥

गावो मे अग्रतः सन्तु गावोमे पृष्ठतः।
गावो मे हृदये सन्तु गवां मध्येवसाम्यहम् ॥
गवामङ्गेषु तिष्ठान्ति भुवनानि चतुर्दश।
यस्मात्तस्माच्छिवंमेस्यादिहलोके परत्र च ॥

॥ भूमिदान ॥

सर्वभूताश्रया पृथ्वी वराहेण समुद्धृता।
अनन्तसस्यफलदा अतः शान्ति प्रयच्छमे ॥

॥ तिल दान ॥

महर्षेर्गोत्रसम्भूताः कश्यपस्य तिलाः स्मृताः ॥
तस्मादासां प्रदानेन मम पापं व्यपोहतु ॥

॥ सुवर्ण दान ॥

हिरण्यगर्भ गर्भस्थं हेमवीजं विभावसोः।
अनन्त पुण्यफलदमतः शान्ति प्रयच्छमे ॥

॥ घृत दान ॥

कामधेनोः समुद्भूतं सर्वजन्तुषु संस्थितम्।

देवानामाज्यमाहार मतः शन्ति प्रयच्छमे ॥

॥ वस्त्र दान ॥

शीतवतोष्णसंत्राणं लज्जाया वारणं परम्।
देहालङ्करणं दिव्यमतः शान्ति प्रयच्छमे ॥

॥ अन्न दान ॥

सर्वदेवमयं धान्यं सर्वापत्तिनिवारणाम्।
प्राणिनां जीवनोपायमतः शान्ति प्रच्छमे ॥

॥ गुड़ दान ॥

गुड़मिक्षुरसोद्भूतं मंत्राणां प्रणवो यथा,
दानेनानेनमे तस्मात् परालक्ष्मीः सदामुदे ॥

॥ दाँदी दान ॥

प्रीतिर्यस्माच्चपितृणां विष्णुशङ्करयोरपि।
शिवनेत्रोदभवं रौप्यं परामृद्धिं प्रयच्छतु ॥

॥ लवण दान ॥

यस्मादन्नरसाः सर्वे न प्रिया ववणं विना।
शम्भोः प्रीतिकरं यस्मादतः शान्ति प्रयच्छमे ॥

॥ इति दशदान विधिः ॥

## ॥ षोडशदान विधिः ॥

भूम्यासन जलं वस्त्रं प्रदिपान्न मतः परम्
शय्या चपादुका गावो कांचनं रजतं तथा।
ताबूलं छत्र गंधं च माल्या फल मथापिच
एतस षोषशदानानि श्राद्धकाले भवन्तिह ॥

१ भूमि २ आसन ३ जल ४ वस्त्र ५ दीप ६ अन्न ७ शय्या ८ पादुका ९ गऊ १० सोना ११ चांदी १२ ताम्बूल १३ छाता १४ गंध १५ माला १६ फल ये सोलह दान हैं।

## ।। तिल पात्र दान विधिः ।।

आचम्य प्राणायाम प्रतिज्ञा संकल्प ब्राह्मण पूजा तदनन्तर दान संकल्प करे।

प्रतिज्ञा संकल्प मंत्र—ॐ विष्णों विष्णों विष्णुः

**मम सकल जन्म जन्मार्जित समस्त पाप निरसन द्वारा श्रीवेणीमाधव प्रीत्यर्थं तिल पात्र दान महं करिष्ये ।।**

दान संकल्प मंत्र—ॐ विष्णोंविष्णों विष्णुः......**ममजन्मप्रभृत्यद्ययावत् कायिक वाचिक मानसिक सांसर्गिक सकल पापक्षयपूर्वक स्वर्गलोकफल प्राप्ति पूर्वक श्री त्रिवेणी माधव प्रीत्यर्थं इदं तिलपात्र सहिरण्यं सदक्षिणं यथानाम गोत्र प्रवराय ब्राह्मणाय तुभ्यमहं सम्प्रददे ।।**

सांगता मंत्र—ॐ **कृतै तत तिल पात्र दान सांगता सिद्धार्थ दक्षिणम यथा नाम गोत्राय ब्राह्मणाय तुभ्यमहं सम्प्रददे ।।**

हाथ जोड़े

तिला कृष्णा पवित्रा च तिलापापहरा स्मृता। शुक्ला वा यदि वा कृष्णा ऋषि गोत्रसमुद्भवा ।। यानि यानि च पापानि जन्मान्तरसमानि च। तिल पात्र प्रदानेनतानि नश्यन्तु में सदा ।। महर्षेर्गोत्र सम्भूता कश्यपस्य तिला स्मृता तस्मादस्याः प्रदानेन नश्यन्तु मम सर्वदा ।।

।। इति तिल पात्र दान विधिः ।।

## अथ कूष्माराऽदानम् (भूराकोढा)

नियम—भूराकोढा दान के पूर्व उसके ऊपर घृत तिल लगावे तथा प्रवाल मोती रत्न सुवर्ण फल ताम्बूल वस्त्रादिसे युक्त करके गेहूँ के ऊपर रक्ख कर दान देने का महत्व नियम है। भविष्य पुराणमे कूष्माराडदान का महत्व लिखा है।

**ब्रह्महत्यादि पापघ्नं कूष्माराडञ्च सुख प्रदम्।**
**कार्तिक्यामथ सप्तम्यां दद्यात पुण्य दिने तथा ।।**

संकल्प मंत्र—ॐ विष्णों विष्णों विष्णुः.........ममब्रह्महननादिसमस्त पाप क्षय पूर्वक बहुत्रपौत्र श्री सौभाग्यादि सकलमनोरथावाप्ति कूष्माराड वीजसमसहस्र संख्याक ब्रह्मलोक निवास कामो गोत्राय सुपूजिताय शर्मणे इदं कूष्माराडफलं बहुवीजढ्यं घृततिललिप्तं मुक्ताप्रवाल रत्न रत्नहैमफलतांबूल वस्त्रोदियुतं गोधूमराशिस्थितं वनस्पति दैवतं सुवर्ण दक्षिणायुतं तुभ्यमहं सम्प्रददे ॥

सांगता मंत्र—कृतैतत कूष्माराडदानम् सांगतासिद्धार्थ दक्षिणाम् यथा गोत्राय ब्राह्मणाय तुभ्यमहं सम्प्रददे ॥

साथ जोड़े—ब्रह्महत्यादिपापघ्नं ब्रह्मणा निर्मितं पुरा,
कूष्माण्डं बहुवीजाढ्यं पुत्रपौत्रादि वृद्धिदम् ।
मुक्ताप्रवाल हैमादियुतं दत्तं तव द्विज,
अनन्त पुण्य फलदमतः शान्ति प्रयच्छमे ॥

॥ इति कूष्माण्डदान विधिः ॥

## अथ पुण्याहवाचन प्रारम्भः

दो पात्र, एक कलश, तथा षोडशोपचार पूजन सामग्री होना चाहिए। प्रथम स्वति वाचन गणेश पूजन, कलश स्थापन कर पुण्याहवाच्चन के लिये दोनों घुटना तोड़ के बैठे, और दोनों हाथ अपने मस्तक पर कमल के समान बनाकर लगावे ब्राह्मण तीन वार कलश को यजमान के कमल रूपी बने हाथ में दे और यजमान तीन बार मस्तक पर लगावे।

नोट—स्वस्तिवाचनः गणपति पूजन के पूर्व है कलश आवाहन मन्त्र— तत्वायामि ब्रह्मण व्यन्दमानस्तदा शास्ते यजमानो हर्विभिः। अहेडमानो व्वरूणेह वोध्युरुश गूं समानऽआयुः प्रमोषीः॥ इसके बादकलश पूजन करे।

कलश मस्तक पर लगाने का मन्त्र—दीर्घानागानद्योगि रयस्त्रीणि विष्णुपदानि च तेनायुः प्रमाणे पुण्याहं दीर्घामयुरस्तु ॥

ब्राह्मण का पूजा करे। ब्राह्मण के कर में जल छोड़े। मन्त्र—शिवा आपः संतु (पुष्प छोड़े) सौमनस्यमस्तु। (अक्षत छोड़े) अक्षतं चारिष्टं चास्तु॥ (गंध) गंधाः पांतु सौमंगल्यं चास्तु। (पुनः पुष्प) पष्पाणि

पांतु सौश्रेयसमस्तु। (पुनः अक्षत) अक्षताः पांतु आयुष्यमस्तु ॥ (ताम्बूल) तांबूला निपांतु ऐश्वर्यमस्तु। (दक्षिणा) दक्षिणा पांतु आरोग्य मस्तु ॥

यजमान द्वारा कहा जाय—दीर्घमायुः श्रेयः शांतिः पुष्टिस्तुष्टिश्चास्तु। श्रीर्यशोविद्याविन योवित्तं बहुपुत्रंचारोग्यं चायुष्यं चास्तु। यं कृत्वा सर्व वेदयशः क्रियाकरण कर्मारंभाः शुभाः शोभनाः प्रवर्तन्तेतमहमोंकारमादिं कृत्वा ऋग्यजुः सामाथर्वाशीर्वचनं बहवृषिमतं समनुज्ञातं भवद्भिरनु ज्ञातं पुण्यं पुण्याहंवाचयिष्ये ॥ इति ॥

ब्राह्मण कहे—द्रविणोदाः पिपीषति जुहोत प्रचतिष्ठत नेष्टादृतुभिरिष्य त ॥ सविताव्वासवानं गूं सुवतामग्निर्गृह पतीना गूं सोमोव्वनस्प तीनाम् ॥ बृहस्पति र्व्वाचइन्द्रो ज्यैष्ठाय रुद्रः पशुभ्यो मित्रः सत्यो व्वरुणोधर्मपतीनाम् ॥ ॐ नतद्रक्षा गूं सि नपिशाचास्तरंति देवानामोजः प्रथमज गूं ह्येतत् ॥ योविभर्तिदाक्षायण हिरण्य गूं स देवेषु कृणुते दीर्घमायुः स मनुष्येषुकृणुते दीर्घ मायुः ॥ उच्चातेजातमंध सोदिवि सद्भूम्यादवे उग्र गूं शर्म्समहिश्रवः ॥

यजमान कहे—इत्ये ताऋचः पुण्याहे बूयात। इति ॥ व्रतनियमत्तपः स्वाध्याय क्रतुदयादमदान विशिष्ठानां सर्वेषां ब्राह्मणानांमनः समाधीयताम। इति ॥

ब्राह्मण कहे—समाहित मनसः स्मः। इति ॥

यजमान प्रश्न करे—प्रसीतुभवतः इति ॥

ब्राह्मण उत्तर दे—प्रसन्नाः स्मः। इतिः ॥

कलश का जल थोड़ा सा पात्र में निकाल कर दूर्व से यजमान का अभिषेक करे ॥

मंत्र—शांतिरस्तु पुष्टिरस्तु तुष्टिरस्तु वृद्धिरस्तु ऋद्धिरस्तु अविघ्नमस्तु आयुष्यमस्तु आरोग्यमस्तु शिवमस्तु शिवं कर्म्मास्तु कर्मसमृद्धिरस्तु धर्मसमृद्धिरस्तु वेदसमृद्धिरस्तु शास्त्रसमृद्धिरस्तु पुत्र पौत्रसमृद्धिरस्तु धनधान्यसमृद्धिरस्तु इष्टसंपदस्तु (भूमि पर छिड़क दे) अनिष्टनिरसनमस्तु ॥ यत्पापं रोगम शुभम कल्याणं तददूरे प्रतिहतमस्तु ॥ इति ॥

प्रथम पात्र में धीरे-धीरे जल गिरावे मन्त्र—यद्यच्छ्रेयस्तदस्तु उत्तरे-कर्मणिनिर्विघ्नमस्तु उत्तरोत्तरमहरहरभिवृद्धिरस्तु उत्तरोत्तर: क्रिया: शुभा: शोभना: संपद्यतां तिथिकरणमुहूर्त नक्षत्र ग्रह लग्नसंपदस्तु तिथकरण-मुहूर्त नक्षत्रग्रहलग्नाधिदेवता: प्रीयंताम् ॥ तिथिकर्णे स मुहूर्त्ते सनक्षत्रे सग्रहे सलग्ने सदैवते प्रीयेतां दुर्गापाचाल्यौ प्रीयेताम् अग्निपुरोगाविश्वे-देवा: प्रीयंताम् इन्द्रपुरोगामरुद्गणा: प्रीयंताम् वशिष्ठपुरोगा ऋषि-गणा: प्रीयंतां माहेश्वरीपुरोगा उमामातर: प्रीयंताम् अरून्धती पुरोगा एकपत्न्य: प्रीयंतां विष्णुपुरोगा: सर्वेदेवा: प्रीयंतां ब्रह्मपुरोगा: सर्वेवेदा: प्रीयंतां आदित्यपुरोगा: सर्वेग्रहा: प्रीयंतां ब्रह्म च ब्राह्मणाश्च प्रीयंताम् अम्बिका सरस्वत्यौ प्रीयेताम् श्रद्धामेधे प्रीयेताम् भगवतीकात्यायनी प्रीयताम् भगवती माहेश्वरी प्रीयताम् भगवती ऋद्धिकरी प्रीयताम् भगवती वृद्धकरी प्रीयताम भगवतो सिद्धिकरी प्रीयताम् भगवती पुष्ठि-करी प्रीयताम् भगवती तुष्टिकरी प्रीयताम् भगवंतौ विघ्नविनायकौ प्रीयेताम् सर्वा: कुलदेवता: प्रीयताम सर्वा ग्राम देवता: प्रीयंतां सर्व इष्ट देवता: प्रीयंताम ॥

दूसरे पात्र में जल गिरावे मन्त्र—हताश्च ब्रह्मद्विष: हताश्च परि-पंथिन: हताश्च विघ्नकर्तार: शत्रव: पराभवं यान्तु शाम्यंतु घोराणि शाम्यंतु पापानि शाम्यंत्वीतय: ॥

पुन: प्रमथ पात्र में जल गिरावे मन्त्र—शुभानिवर्धतां शिवाआप: सन्तु शिव: ऋतव: संतु शिवाअग्नय: संतु शिवाआहुतय: संतु शिवा ओषद्यय: संतु शिवावनस्पतय: सन्तु शिवा अतिथय: सन्तु अहोरात्रेशिवेस्यातां ॥ ॐ निकामेनिकामेन: पर्जन्योवर्षतु फलवत्योनओषधय: पच्यंतां योग-क्षेमोन: कल्पताम् ॥ शुक्रांगारकबुध बृहस्पतिश्नैश्चरराहुकेतुसोम सहिता आदित्यपुरोगा: सर्वेग्रहा प्रीयताम् भगवान्नारायण: प्रीयताम्भग-वान्स्वामीमहासेन: प्रीयताम् पुरोनुवाक्यायत्पुण्यं तदस्तु याज्यया यत्पुण्यं तदस्तु वषट्कारेण यत्पुण्यं तदस्तु प्रात: सूर्योदये यत्पुण्यं तदस्तु एतत्कल्याणयुक्तं पुण्यमस्तु ॥ (यजमान कहे मन्त्र) पुरायाहकालान्वाच-

यिष्ये ।। (ब्राह्मण कहे मन्त्र) वाच्यताम् ।। (यजमान कहे) ब्रह्मं पुण्यमहर्यच्चसृष्ट्युत्पादनकारकम् । वेदवृक्षोद्भवं नित्यं तत्पुण्याहं ब्रु वंतु । ॐ पुण्याहम् ।। ( ब्राह्मण द्वारा कहा जाय ) ॐ पुनंतुमादेवजनाः पुनंतुमनसाधियः ।। पुनंतुव्विश्वाभूतानि जातवेदः पुनीहिमा ।। पृथिव्यामुद्धृयांतु यत्कल्याणं पुराकृतम् ।। ऋषिभिः सिद्धगंधर्वैस्तत्कल्याण ब्रु नः ।। भोब्राह्मणाः मम सकुटुंवस्पसपरिवारस्य गृहे कल्याणं भवंतो ब्रु वंतु ।। ॐ कल्याणम् ।। ॐ यथोमांवाचंकल्याणीमावदानि जनेभ्यः ब्रह्मराजन्याभ्या गूं शुद्राय्चार्य्याय च स्वाय चारणाय च ।। प्रियोदेवनांदक्षिणायैदातु रिहभूयाः समयम्मेकामः समृद्धयतामुपमादोनमस्तु ।। सागरस्यतुया ऋद्धिर्महालक्ष्म्या दिभिःकृता ।। संपूर्णसुप्रभावाचतां तामृद्धि ब्रु वंतुनः ।। भोब्राह्मणाः ममसकुटुंवस्यसपरिवारस्यगृहे ऋद्धि भवंतोब्रु वंतु ।। ॐ ऋद्धयताम् ।। ॐ सत्रस्यऽऋद्धि रस्यगन्मज्योतिरमृता अभूम् ।। दिवंपृथिव्या अद्धयरुहामाविदामदेवान्स्वर्ज्योतिः ।। स्वस्तिस्तुया ऽविनाशास्व्या पुरायकल्याण वृद्धिदा ।। विनायप्रियानित्यं तां तां स्वास्तिं ब्रु वंतु नः ।। भोब्रह्मणाः मम सकुटुंवस्य सपरिवारस्य गृहेस्वति भवंतो ब्रु वंतु ॐ स्वति ।। ॐ स्वस्तिन इन्द्रो वृद्धाश्रवाः स्वस्तिनः पूषा व्विश्ववेदाः । स्वस्तिनस्ताद्‌र्योऽअरिष्टनेमिः स्वतिनोवृहस्पतिर्दधातु ।। मृकंडसूनोरायुयदध्रु वलोमशयोस्तथा ।। अयुषातेन संयुक्ता जीवेमशरदः शतम् ।। जीवंतु भवंतः ।। ॐ शतमिन्नुशरदो अंतिदेवायत्रानश्चक्राजरसंतनूनाम । पुत्रा सोयत्रपितराभवंति भानोमध्यारीरिषतायुर्गंतोः ।। शिवागौरी विवाहे या या श्री रामेनृपात्मजे ।। धनदस्यगृहेयाश्रीरस्माकं सास्तुसद्मनि ।। भोब्राह्मणाः मम सकुंटुंबस्य सपरिवारस्यगृहे श्रीरस्त्विति भवंतो ब्रु वंतु ।। ॐ अस्तु श्रीः ।। ॐ मनसः काममा कूतिंवाचः सत्यमशोमायि ।। पशूना गूं रुपमन्नस्यरसोयशः श्रीः मयताम्म यिस्वहा ।। प्रजापतिर्लोकपालोधाता ब्रह्मासदेवराट् ।। भगवाच्छाश्वतोनित्यं सनोरक्षतु सर्वतः ।। भगवान्प्रजापतिः प्रीयताम् । ॐ प्रजापतेनत्वदेतन्न्यान्योविश्वरूपाणि परिताबभूव ।। यत्कामास्ते

जुहुमस्तन्नो अस्त्वयममुष्वपितासावस्य पितावय गूं स्यामपतयोरणांया गूं स्वहा ॥ आयुष्मते स्वस्तिमते यजमाना यदाशुषे ॥ कृताः सर्वाशिषः संतुं ऋत्विग्भिर्वे दपारगैः देवेन्द्रस्य यथास्वस्तियथास्वस्तिगुरोर्गृहे ॥ एकलिंगेयथास्वस्तिस्तथास्वस्तिः सदामम् ॥ ॐ आयुष्मतेस्वस्ति ॥ ॐ प्रतिपन्थामपदमाहेस्वस्तिगामनेहसम् । येनविश्वाः परिद्विषोवृणक्ति-विन्दतेवसु ॥ ॐ विश्वानिदेवसवितर्दुरि तानिपरासुव ॥ यद्भद्रं तन्न-आसुव ॥इति ॥

मंत्राक्षत देने का मन्त्र—मंत्रार्थाः सफलः संतु पूर्णाः संतु मनोरथाः ॥ शत्रुणांबुद्धिनाशोस्तु मित्राणामुमुदयोस्तुनः ॥ ऋग्वेदोथ यजुर्वेदः सामवेदोह्यथर्वणः । ब्रह्मवक्त्रे स्थितानित्यं निघ्नतु तव शात्रवान ॥ अक्षतान्वि प्रहस्तात्तु नित्यं गृह्णन्ति ये नराः ॥ चत्वारि तेषा वर्धंते आयुः कीर्तिर्यशोबलम् ॥ श्रीर्वर्चस्वमायुष्यमारोग्यमा विधात्यवमानं महीयते । धान्यं धनं पशुं वहुपुत्र लाभं शत सम्वत्सरं दीर्घमायुः ॥ धन वान्पुत्र-वान्लक्ष्मीवान्भव ॥

॥ इति दानखण्डोक्त पुण्याहवाचनं संपूर्णम् ॥

## ॥ अथ वेणीदान विधिः ॥

प्रथम स्त्री तेल अटपन चूर्णी आदि सौभाग्य द्रव्य पहन लगाकर स्नानादि कर नवीन वस्त्र पहने । इसी प्रकार पुरुष भी स्नानादि क्रिया से शुद्ध होकर नवीन वस्त्र पहनकर वेणीदान कर्म करे प्रथम स्वस्ति वाचन, गणपति पूजन व पुण्याहवाचन करे ॥ तदुपरान्त त्रिवेणी तट जाकर गंगा भेट पञ्चअर्ध्य करके गणपति, कैंची, पति-पूजन कर पुरुष स्त्री कि वेणी की पूजा करे । तत्पश्चात् त्रिवेणी नमस्कार कर अपने पतिदेव को नमस्कार करके वेणीदान के लिए स्त्री आज्ञा प्राप्त करे । तब पुरुष वेणीदान करे। अर्थात वेणी काटे ।

( वेणी काटकर स्त्री के हाथ में रक्खे साथ ही पंचरत्न भी रखें तथा कटी हुई वेणी की पूजा कर त्रिवेणी में प्रवाह करे ) पुनः स्नान कर श्री त्रिवेणी जी

का पूजन करे।

त्रिवेणी प्रार्थना—ॐ नमस्ते देवदेवावाय शितिकण्ठाय वेधसे,
रुद्राय चापहस्ताय दण्डिने चक्रिणे नमः ॥
सरस्वती च गायत्री वेदमाता गरीयसी,
सन्निधात्री भवत्यत्र तीर्थपापप्रणाशिनि ॥
ॐ नमो गंगे महागंगे महादेवस्यवल्लभे,
वहते त्वां महादेवि भागीरथि नमोस्तुते ॥

स्वस्तिवाचन पढ़े—मंत्र—स्वस्ति नऽन्द्रो० ( गणपति पूजन में है )

गणपति पूजन—पूर्वोक्त लिखित विधान से।

गंगा भेट—इदं फल०

पंचाअर्घ्य—पूर्वोक्त लिखित विधान से।

हाथ जोड़ने का मंत्र—ॐ नमस्ते देवाय शितिकण्ठाय वेधसे०

प्रतिज्ञा संकल्प—ॐ विष्णुं विष्णुं विष्णुः मम समस्तपापक्षय द्वारा अखण्डसौभाग्यसंपत्संतति सौख्यादैधः ऐहि कामुष्मिक फलसिद्धये स्वर्गभोगजन्मजन्मनि सौभाग्यादि वृद्धयर्थं ममभर्तुश्च दीर्घायुरा रोग्यादि सर्वकामनासिध्यर्थं वेण्यां वेणी प्रदानमहं करिष्ये।

स्त्री कि वेणी की पूजा करे। हरद गुलाल कुंकुम सेन्धूर आदि से ॥

गणपति कर्त्तरी (कैची) पूजन—मंत्र गणपतिभ्योनमः, कर्त्तरीभ्योनमः आदि मंत्र से।

पतिपूजन करे—पतिदेवताभ्यो नमः ॥ इस मंत्र से

ब्राह्मण से आज्ञा माँगे। मंत्र—मम वेणीप्रदानाधिकारसंपदस्त्विति भवन्तो ब्रुवन्तु, अस्तु वेणीप्रदानाधिकार संपत् ॥

पति आज्ञा व प्रार्थना—अपराध सहस्राणि जातानि मम मोहतः।
तत्सर्वञ्च प्रसन्नेन मनसा क्षेतुमर्हसि ॥

त्वत्प्रसादान्मया भुक्ताः स्वामिन्भोगाः सहस्रशः। आनीतास्मिन्प्रयागाख्ये क्षेत्रे काम फलप्रदे ॥ गंगायमुनयोर्यत्र सरस्वत्याश्च संगमः।

वेणी च प्रथिता लोके भाग्य सौभाग्यवर्द्धिनी । तत्र वेणीं प्रयच्छामि यदाज्ञा स्वामिनो भवेत् ॥

वेणी में शीश फूल लगाकर पुरत्र काटे । तथा स्त्री के हाथ में रखकर पुनः कुंकम आदि से पूजन करे । अन्त में वेणी त्रिवेणी में प्रवाह करे । तत्पश्चात दानादि करे ।

वेणी पूजा मंत्र—सुमङ्गलीरियं वधूरिया गूं समेन पश्यत ।
सौभाग्यमस्यै दत्वा याथास्तं विपरेत न ॥

प्रवाह मंत्र—वेण्यां वेणी प्रदानेन मम पापं व्यपोहतु ।
जन्मान्तरेष्वपिसदासौभाग्यंममवर्द्धताम् ॥

प्रवाह कर तीर्थ पुरोहित का पूजा कर वंशपात्र दान करे । वंशपात्र में सौभाग्य की सामग्री रखे ।

( प्रथम प्रतिज्ञा संकल्प ) ॐ विष्णों २ विष्णुः.........सौभाग्यभिवृद्धये वंशपात्र दानमहं करिष्ये ।

(दान संकल्प) इदं वंशपात्रं ससुवर्णं सौभाग्यद्रव्य सहितं सदक्षिणाकं वेणीमाधवस्वरूपिणे तीर्थगुरवेऽमुकशर्मणेतुभ्यमहं सम्प्रददे ॥

हाथ जोड़े—वंशपात्रमिदं श्रेष्ठं सौभाग्याष्टकसयुनम् ।
वंशानामुत्तमं दानमतः शान्तिं प्रयच्छमे ॥

( तीर्थ गुरू कहें ) देवस्या त्वासवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम् । प्रतिगृह्यताम्, प्रति गृह्णामि ॥ कोदात कस्मा अदात कामोऽदात कामायादात कमोदाता कामः प्रतिगृह्ता कामैतते ॥

( सांगता भूयसी ) अद्य कृतस्य कर्मणः साङ्गतासिद्व्यर्थं भूयसीं दक्षिणां नानानामगोत्रेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो दातुमहमुत्सृजे ॥

जल छोड़े—अनेन वेण्यां वेणीप्रदानेन कृतेन
श्री वेणीमाधवः प्रीयताम् न मम् ॥

पुनः प्रणाम करे—यस्य स्मृत्या नामोक्त्या तपोयज्ञ क्रियादिषु । नूनं सम्पूर्णतां याति सद्यो वन्दे तमच्युतम ॥

इसके बाद पेटारिका दान करें ।

संकल्प—ॐ विष्णों २ विष्णुः.........एवं गुणविशेषण विशिष्टायां

शुभपुण्यतिथौ अमुकगोत्रोऽहं ममुकनामाहं सौभाग्यादिवृद्धयर्थं श्री वेणीमाधवदेवता प्रीत्यर्थं पेटारिकां सौभाग्यसामग्रीसहितां अमुकगोत्राय अमुकशर्मणे ब्राह्मणाय दातुमहमुत्सृजे ॥ इति वेणी माधव देवता तर्पणमस्तु ॥ यथाशक्ति ब्राह्मण भोजन संकल्प करे।

पुनः स्नान कर त्रिवेणी पूजा करे ॥

॥ वेणी दान सामग्री ॥

| | | |
|---|---|---|
| छालीमाला । | हरिद्रा । | जोडी । |
| चूड़ी । | अबीर । | मणी । |
| धोती । | रोरी । | नथ । |
| अगौछा । | बुक्का । | सीसफूल । |
| नारियल । | गंध । | वंश पात्रदान (वायनदान |
| कंघी । | अक्षत । | वायनदान महादक्षिण । |
| ऐना । | पुष्प । | कतरनी ( कैंची ) |
| डिब्बीर । | धूप, दीप । | विरोधी । |
| सुगन्ध तेल । | नैवेद्य । | मंगलसूत । |
| चोली पातल । | ताम्बूल, सुपारी । | विगुडी । |
| सूप । | ऋतुफल पंचमेवा । | वेणीदान महादक्षिण |
| | पेटारी | तथा तीर्थगुरु पोशाग । |

॥ इति वेणी दान विधिः ॥

## श्री गङ्गा पूजा विधिः

यथा विधि स्नान करके शुद्ध वस्त्र पहनकर कुश आदि किसी पवित्र आसन पर गङ्गा की ओर मुह करके बैठे। पवित्र आचमन कर गणेश तथा इष्ट देवता भगवान विष्णु आदि का ध्यान करके हाथ में कुश अक्षत जल लेकर संकल्प करे।

संकल्प मन्त्र—ॐ विष्णॊ-विष्णॊ विष्णुः...... अद्यामुकगोत्रा सपुत्रादिपरिवारा अमुकनाम्नीदेव्यहं जन्मजन्मातरज्ञाताज्ञातवाङ्मनः

कायविहितानेकविधदुरितनिकर निराकरण पूर्वक श्रुतिस्मृतिपराणाभिहि-तोभयलोकोत्तमपादवाप्तये श्रीगंगा समर्चयिष्ये ॥

ध्यान मन्त्र—सितमकरनिषण्णां शुभ्रवर्णां त्रिनेत्राम् ।
करधृतकलशाब्जाभीत्यभीष्टार्थमुद्राम् ॥
हरिहरविधिरूपामिन्द्रकोटिप्रकाशाम ।
कलितसितदुकूलां जाह्नवीं चिन्तयामि ॥

॥ तदन्तर प्रयागाष्टक पढ़े ॥

आवाहन करे मन्त्र—चतुर्भुजां प्रसन्नास्यां भक्तानामभयप्रदाम्,
हरमौलिकृतावासां गङ्गामावाहयाम्यहम् ।

आसन देने का मन्त्र—सुवर्णमणिभिर्दिव्यैरर्चिते देवनिर्मिते,
रत्नपद्मासनेस्निग्धे गङ्गे वस यथासुखम ।

पाद्य प्रदान करने का मन्त्र—पादोदकमिदं मध्यं सुवर्णकलशेस्थितम्,
गन्धपुष्पाक्षतैर्युक्तं भागीरथि गृहाण भोः ।

अर्ध्य देने का मन्त्र—अष्टद्रव्यसमायुक्तं स्वर्णपात्रेऽभिमन्त्रितम्
अर्ध्यं गृहाण गंगे त्वं प्रसीद वरदाभव ।

आचमन मन्त्र—देवि देवि नमस्तुभ्यं भागीरथि नमोनमः,
मयानीतमिदं तोयं गृहाणाचमनीयकम् ।

पञ्चामृत स्नान मन्त्र—पयोदधियुतञ्चैव शर्करामधुपञ्चमम्,
एतैः पञ्चामृतैर्भक्त्या देवि त्वां स्नापयाम्यहम् ।
नदीनां चैव सरसां मयानीतं जलं शुभम्,
एलालवङ्गगन्धाढ्यं स्नाहि मातर्नमोऽस्तुते ।

वस्त्रधारण मन्त्र—वस्त्रयुग्म समानीतं पट्टसूत्रेणनिर्मितम,
सुवर्णसदृशं भास्वत्परिधेहि स्वरापगे ।

वेणीसूत्र मन्त्र—कर्पासतन्तुरचितं कार्तस्वरविभूषितम्,
वेणीसूत्रमिदं गंगे गृहाण परयामुदा ।

अलङ्कार मन्त्र—रत्नकुण्डलकेयूरकाञ्ची हीराङ्गुलीयकम्,
समर्पितमिदं मातरलङ्कारमुरीकुरु ।

चन्दन मन्त्र—मलयाचलसम्भूतं कस्तूरीकेसरान्वितम्,
कर्पूररेणु संमिश्रं गंगेऽङ्गीकुरु चन्दनम्।

कुंकुम मन्त्र—सुरक्तं कुङ्कुमं दिव्यं भालशोभाकरं परम्
भागीरथि मयादत्तं प्रीत्यर्थं प्रतिगृह्यताम्।

अक्षत मन्त्र—मुक्ताफलस्वच्छतरान्नक्षतान सूरपूजिते,
गृहाण गुणगम्भीरे देवि सौभाग्यदायिनि।

पुष्प मन्त्र—मल्लिकामालतीजाती कुन्दचम्पकपङ्कजैः,
रचिता चारु मालेयं गृह्यतां जन्हुकन्यके.

धूप मन्त्र—वनस्पतिरसोद्भूतो दशाङ्गागरुमिश्रितः,
महागंगे मनोहारी धूपोऽयं प्रतिगृह्यताम्।

दीप मन्त्र—गोघृतेन समाक्ताभिः शुद्धकार्पासवर्तिभिः,
गृहाण रचितं गंगे दीपं लोकप्रकाशकम्।

नैवेद मन्त्र—देवतालय पातालभूतलाधार धान्यजन्म्,
आस्वादयेदं नैवेद्यं सितागोरसकल्पितम्।

ताम्बूल मन्त्र—सचूर्णखदिरैः पूगीलवङ्गै लाफलैर्युतम्,
सुधाबिन्दूद्भव गंगे ताम्बूलं परिगृह्यताम्।

दक्षिणा मन्त्र—हिरण्यगर्भगर्भस्थ हेमबीजं विभावसोः,
अनन्तपुण्यफलदमतः शान्तिं प्रयच्छ मे ॥

नीराजन कपूर आरती—भागीरथि नमस्तेऽस्तु ज्योतिरुपे सुरार्चिते,
नीराजनमिदं पश्य बहुवर्ति सुशोभितम् ॥

पुष्पाञ्जलि मन्त्र—नन्दने यानि पुष्पाणि यानि चैत्ररथे वने,
गंगे तैः पूजयामि त्वां गृहाण कुसुमाञ्जलिम।

नमस्कार मन्त्र—नमो नमस्ते हरिपादपद्मगे,
नमो नमस्ते शिवमौलिकालिके।
नमो नमस्ते मुनिदेवसेविते,
नमो नमस्ते शरणागतप्रिये ॥

क्षमा प्रार्थना मन्त्र—गंगे भगवति गंगे गंगे वरप्रदे गंगे,
ज्ञानाद्वाकृतमज्ञानादपराधं क्षमस्व मे ।

॥ प्रार्थना ॥

नमोऽस्तु ते दीनमयैकसिन्धो,
नमोऽस्तुते जाह्नवि दीनवन्धो ।
पापाहि गंगे भुवि मां पुनीहि,
मातर्मदीयं कलुषं लुनीहि ॥

नोट :—गंगा लहरी का पाठ करे ।

॥ इति गंगा पूजा विधिः ॥

## ॥ अथ श्री वेणीमाधव पूजा प्रारम्भः ॥

( पवित्र आचमन प्राणायाम करके )

गणपति ध्यान—सुमुखश्चैकदन्तश्च कपिलोगजकर्णकः, लम्बोदरश्च विकटो विघ्ननाशो विनायकः । धूम्रकेतुर्गणाध्यक्षो, भालचन्द्रो गजाननः, द्वादशैतानि नामानि यः पठेच्छृणुयादपि । विद्यारम्भे विवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा संग्रामे संकटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते । शुक्लाम्बरधरं विष्णुं शशिवर्णंचतुर्भुजम प्रसन्नवदनं ध्यायेत् सर्वविघ्नोपशान्तये । अभीप्सितार्थ सिध्यर्थं पूजितो यः सुरासुरैः सर्वविघ्नहरस्तस्मै गणाधिपतये नमः । वक्रतुण्डमहाकाय सूर्यकोटिसमप्रभ, निर्विघ्नं कुरु मे देव सर्वकार्येषु सर्वदा । सर्वदा सर्वकार्येषु नास्ति तेषाममङ्गलंम् येषां हृदिस्थो भगवान मङ्गलायतनो हरिः तदेव लग्न सुदिन तदेव, तारावलं चन्द्रवलं तदेव, विद्यावलं दैववलं तदेव, लक्ष्मीपते तेंघ्रियुगं स्मरामि ।

यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः,
तत्र श्रीर्विजयोभूतिर्ध्रुवानीतिर्मतिर्मम् ।
सर्वेष्वारम्भकार्येषु त्रयस्त्रिभुवनेश्वराः
देवा दिशन्तु नः सिद्धिं ब्रह्मशान जनार्दनाः ।

लक्ष्मीनारायणाभ्यां नमः, उमामहेश्वराभ्यां नमः, शचीपुरन्दराभ्यां नमः, वाणीहिरण्यगर्भाभ्यां नमः, मातापितृभ्यां नमः, इष्टदेवताभ्यो नमः, कुलदेवताभ्यो नमः ग्रामदेवताभ्यो नमः स्थानदेवताभ्यो नमः सर्वेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो नमः ॥

त्रिवेणी माधवं सोमं भरद्वाजञ्च वसुकिम्,
वन्देऽक्षयवटं शेषं प्रयागं तीर्थनायकम् ॥

प्रयागाष्टक पाठ करे पूर्व में लिखा है तदन्तर संकल्प करे ।

संकल्प—ॐ विष्णो विष्णो विष्णुः श्री मद्भगवतो महापुरुषस्य विष्णोराज्ञया प्रवर्तमानस्याद्य ब्रह्मणो द्वितीयपरार्द्धे श्री श्वेतवाराहकल्पे वैवश्वतमन्वन्तरे अष्टाविंशतितमे युगे कलयुगे कलिप्रथमचरणे भरतवर्षे भरतखण्डे जम्बूद्वीप आर्यावर्तान्तर्गत ब्रह्मावर्तैकदेशे श्रीविष्णुःप्रजापतिक्षेत्रे षटकूलमध्ये अन्तर्वेद्यां भागीरथ्याः पश्चिमे तीरे कालिन्द्या उतरे तीरे वटस्यपूर्व दिग्भागे सोमेश्वर सन्निधौ विक्रमशके बौद्धावतारे अमुकनामसंवत्सरे अमुकमासे-अमुकपक्षे अमुकतिथौ अमुकवासरे अमुकनक्षत्र अमुकराशिस्थिते चन्द्रे यथास्थानस्थितेषु सत्सु एवं ग्रह गुण विशेषणविशिष्टयां पुण्यतिथौ मम सकुटुंम्बस्यायुरारोग्यैश्वर्याभि वृद्धयर्थं पुत्रपौत्राद्याभिवृद्धयर्थं शान्त्यर्थं पुष्ट्यर्थं निर्विघ्नार्थं चतुर्विधिपुरुषार्थसिध्यर्थञ्च मम समस्त पाप क्षयार्थम प्राप्तलक्ष्मी प्राप्त्यर्थं प्राप्त लक्ष्मीसंरक्षणार्थं श्रीवेणीमाधवप्रीत्यर्थं यथामिलितोप चारद्रव्यैः षोडशोपचार पूजनमहं करिष्ये ॥

आसन के नीचे एक कुश रक्खे तथा आसन पवित्र करने के लिए मंत्र पढ़े ॥ विनियोग पढ़कर जल छोड़ दे ॥

ॐ पृथ्वीति मन्त्रस्य मेरूपृष्ठऋषिः, सुतलं छन्दः कूर्मोदेवता आसने विनियोगः ।

मंत्र पढ़कर जल आसन पर छोड़े—ॐ पृथ्वि त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुना धृता त्वञ्च धारय मां देवि पवित्रं कुरु चासनम् ।

न्यास करे—ॐ आगुष्ठाभ्यां नमः, ह्रीं तर्ज्जनीभ्यां नमः, क्लीं मध्यमाभ्यां नमः, ऐं अनामिकाभ्यां नमः, सौं कनिष्ठिकाभ्यां नमः, त्रिवेण्यै नमः, करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः श्रीं हृदयाय नमः ह्रीं शिरसे स्वहा, क्लीं शिखायै वषट्, ऐं कवचाय हुं, सौं नेत्रत्रायय वौषट्, त्रिवेण्यै नम अस्त्रायफट्, वेणीमाधवाभ्यां नम इति दिग्बन्धः, लक्ष्म्यै नमः शिरसि परायै नमो ललाटे, कामायै नमो भ्रुवोर्मध्ये ( भव मध्य ) वाग्वीजायै नमो मुखे, मायायै नमो नेत्रयोः, भुवनेश्वर्यै नमो दक्षिणनासिकायाम् पद्मायै नमो दक्षिणकर्णे, विन्ध्यै नमो वामकर्णे, शक्रायै नमः कपोले ( गाल ) मायायै नमो जिह्वायाम्, विपत्यै नमो दन्तपंक्तौ, निकारायै नम ऊर्ध्वोष्ठ, मन्मथायै नम अधरोष्ठे, हकारायै नमस्तालु मूले, पृथिव्यै नमः कण्ठे, लज्जायै नमः स्कन्धयोः, ब्राह्म्यै नमो वक्षुद्वये योन्यै नमो वक्षसि, तुरीयायै नमो हृदये मंदिन्यै नमो नाभौ, मायायै नमो पार्श्वयोः ( कोख ) लज्जायै नमो गुह्ये, वाग्वीजायै नमो मूलाधारे कामायै नमो ऊर्वो, परायै नमो जानुद्वययोः रमायै नमः पादयोः ।

तत्पश्चात प्रार्थना—स्वामिन् सर्व जगन्नाथ यावत्पूजावसानकम्
तावत्वं प्रीतिभावेन गङ्गायां सन्निधो भव ।
स्थिरो भव, वरदो भव, सुमुखो भव, शान्तो भव, सुप्रतिष्ठितो भव ।।

लोटा में गन्ध अक्षत पुष्प छोड़े मंत्र द्वारा । मंत्र—कलशदेवताभ्यो नमः गन्धाक्षत पुष्पाणि समर्पयामि ।।

ऐसा करके हाथ जोड़े मंत्र—कलशस्य मुखे विष्णुः कण्ठे रुद्रः समाश्रिताः मूले तस्य स्थितो ब्रह्मा मध्ये मातृगणाः स्मृताः । कुक्षौ तु सागराः सर्वे सप्तद्वीपा वसुन्धरा, ऋग्वेदोऽथ यजुर्वेदः सामवेदोह्यथवर्णः । अङ्गैश्च सहिताः सर्वे कलशन्तु समाश्रिताः अत्रगायत्री सावित्री शान्ति पुष्टिकरी तथा । आयान्तु देव पूजार्थमभिषेकार्थ सिद्धये, गंगे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति । नर्मदे सिन्धु कावेरि जलेऽस्मिन सन्निधिं कुरु ।

इसी प्रकार शंख की पूजा करे मंत्र—शंखदेवताभ्यो नमः गन्धाक्षत पुष्पाणि समर्पयामि ।

हाथ जोड़े—शङ्खं चन्दार्क दैवत्यं मध्ये वरुणदेवता ।
पृष्ठे प्रजापतिश्चैव अग्रे गंगा सरस्वती ।।
दर्शनेचापि शङ्खश्च स्पर्शने पापनाशनम् ।
अघोर पापनिर्मुक्तं बासुदेवस्य जाज्ञियात् ।।

घन्टा पूजा—घण्टादेवताभ्यो नमः गन्धाक्षत पुष्पाणि समर्पयामि ।।

हाथ जोड़े—आगमार्थं तु देवानां गमनार्थं तु रक्षसाम् कुरु घन्टेर वं तत्र देवताह्वानमेव च ।। अपक्रामन्तु भूतानि पिशाचाः सर्वतो दिशम् ।

पूजा वाले लोटा के जल में धेनु मुद्रा दिखावे और उसी जल से शंख को भर कर शंखमुद्रा दिखावे तथा उसी शंख के जल से अपने ऊपर और समस्त पूजन सामग्री के उपर जल छिड़के ।

मन्त्र—अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थांगतोऽपि वा । यः स्मरेत् पुडरीकाक्षं सवाह्याभ्यन्तरः शुचिः ।।

ध्यान मन्त्र—नवाम्बुदसमद्यतिं विविध भूषणा भूषितम् ।
सुगौरवसनावृतं सकलदेवता संस्तुतम् ।।
भुजैर्धृतमहायुधं रथपदं गदांपङ्कजम् ।
प्रयागनिलयं सदा मनसि माधवं भावयेत् ।।
सितासितसमद्युतिं त्रिनयनां विचित्राम्बरां,
दरदयुत चतुर्भुजां सकलचन्द्रबिम्बाननाम् ।
समस्त कमितप्रदां सकलदेवताराधिताम् ,
प्रयागनीलयां सदा मनसि वेणिकां भावयेत ।।

आवाहन मन्त्र—आगच्छनन्तदेवेश केशवाच्युतमाधव,
गृहाणमत्कृतां पूजां त्रिवेण्या सहितप्रभो ।।

आसन मन्त्र—नानामणिगणाकीर्णं जाम्बूनद विभूषितम् .
सिहासनसमानेदं त्रिवेण्यासहितप्रभो ।
त्रिवेणीमाधवाभ्यां नमः ।।

पाद्य—शीतलं निर्मलं स्वादु गन्धाक्षत समन्वितम्,
पाद्यं गृहाण देवेश त्रिवेण्यासहितप्रभो ॥
अर्घ्य—गंगाजलं समानीतं सुवर्णकलशेस्थितम्,
अर्घ्यं गृहाण देवेश त्रिवेण्यासहितप्रभो ॥
आचमन—मलयाचलसम्भूतं घनसार मनोहरम्,
गृहाणाचमनं देव त्रिवेण्यासहितप्रभो ॥
स्नान—गङ्गा गोदा गोतमी च कावेरी सरयू तथा,
स्नानार्थं ते मयाददत्तं त्रिवेण्यासहितप्रभो ॥

दूध स्नान—क्षीरोदतनयानन्त क्षीरोदतनयाप्रिया,
क्षीरोदागार हृदयं क्षीरं स्नानाय गृह्यताम् ।
पयस्नानं समर्पयामि ॥ ओ पयः पृथिव्याम्पय०
दही स्नान—जगदेतदधौक्षत स्वं ददाति जगतां हितम्,
दधिवामनरूपेण दधि स्नानाय गृह्यताम् ।
दधिस्नानं समर्पयामि ॥ ओं दधिक्राव्णो०
घी स्नान—घृतकुम्भससायुक्तं घृतयोने घृतप्रिया ।
घृतभुकघृतधामासि घृतस्नानायगृह्यताम् ॥
घृतस्नानं समर्पयामि ॥ ओं घृतस्मि०
सहत स्नान—मधुरुपोवसन्तस्त्वं त्वमेव जगतां मधु ।
मधुसूदनसंप्रीत्या मधुस्नानाय गृह्यताम् ॥
मधुस्नानम समर्पयामि ॥ ओं मधुव्वाता०
शर्करा चीनी—गंगायमुनयोः संगनिर्मलं स्वादुशीतलम् ।
स्नानार्थन्ते मया दत्तं त्रिवेण्यासहित प्रभो ॥
षष्ट गंधोदक स्नानंसमर्पयामि ॥ ॐ अपागूं०
शुद्धोक स्नान—नारायण नमस्तेस्तु नरकार्णवतारक ।
गंगोदकं समानीतं स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम् ॥
शुद्धोकस्नानं समर्पयामि ॥

पंचोपचार पूजन करके जल छोड़े ।

